बाबू बालमुकुन्द गुप्त

कृत

# शिवशम्भु के चिट्ठे



सम्पादक

डॉ० विजयेन्द्र स्नातक



| | |
|---|---|
| प्रथम संस्करण | १९८५ |
| मूल्य | रु. १५.०० |
| प्रकाशक | दिग्दर्शन चरण जैन<br>ऋषभचरण जैन एवम् सन्तति<br>४६९२/२१ दरियागंज, नई दिल्ली<br>११ गार्डन रीच, कुलड़ी मसूरी |
| मुद्रक | रुचिका प्रिण्टर्स<br>नवीन शाहदरा, दिल्ली-११००३२ |

Shivashambhoo ke Chitthe by Babu Balmukund Gupt.
Ed. by Dr. Vijyendra Snatak Price Rs. 15.00

## भूमिका

# गूंगी प्रजा का वकील : शिवशंभु शर्मा

हिन्दी में व्यंग्य-विनोद की सजीव शैली के पुरस्कर्ताओं में बाबू बालमुकुंद गुप्त के 'शिवशंभु के चिट्ठे' अपना अप्रतिम स्थान रखते हैं। शिवशम्भु के कल्पित नाम से, गुप्तजी ने लार्ड कर्जन के शासनकाल में, भारतीय जनता की दुर्दशा को प्रकट करने के लिए आठ चिट्ठे लिखे थे। ये चिट्ठे उस समय की राजनीतिक गुलामी और लार्ड कर्जन की निर्मम क्रूरताओं को जितने सटीक रूप में प्रस्तुत करते हैं, उतनी पूर्णता के साथ उस समय का कोई दूसरा अभिलेख नहीं करता। इतिहास के पृष्ठों में जो जानबूझकर अंकित नहीं किया गया उसे यदि पढ़ना अभीष्ट हो तो इन चिट्ठों को पलटना चाहिए। ये चिट्ठे १६०३ ई० से १६०५ ई० के मध्य 'भारतमित्र' में प्रकाशित हुए थे। उस समय गुप्तजी ही 'भारतमित्र' के सम्पादक थे।

शिवशंभू परतंत्र देश का नागरिक है। मन बहलाव के लिए वह भांग का सेवन करता है। भांग का नशा उसकी चेतना को विलीन नहीं करता, हल्का-सा सरूर होता है जो मादक ने होकर मन को तरंगायित करने में समर्थ है। मन की इसी प्रमुदित तरंग में शिवशंभु अपने चारों ओर फैले हुए समाज के दु:ख-दर्द की कहानी कहना शुरू करता है। गुलामी की निविड़ शृंखलाओं में जकड़ा हुआ भारतीत शिवशशंभु अपने अस्तित्व को यदि अनुभव कर पाता है तो केवल परतंत्र भारत की पामाली के लिए जो षड्यंत्र अपने शासन काल में रचे, उनका संकेत इन चिट्ठों में लेखक

ने जिस शैली में प्रस्तुत किया है वह निस्संदेह हिन्दी व्यंग्य की बेजोड़-बेमिसाल शैली है ।

लार्ड कर्जन के विषय में प्रसिद्ध है कि वह क्रूर स्वभाव का अहंकारी शासक था । उसके शासन काल में भारतीय जनता को सुख-सुविधाएं प्राप्त होना तो असंभव था ही, प्रत्युत वह तो पहले से प्राप्त अधिकारों को भी छीनने के पक्ष में था । फलत: उसने सिविल सर्विस में भारतीयों के प्रवेश का निषेध किया, उच्च स्तरीय शिक्षा के मार्ग में रोड़े खड़े किये, बंगाल को विभाजित कर देश में फूट के बीज बोए, कर वसूली के काले कानून बनाकर जनता को दु:ख-दैन्य के पाश में कसकर तड़पाया और निर्धन प्रजा का शोषण कर अपने अहं की तुष्टि के लिए दरबार रचाया तथा विक्टोरिया मेमोरियल हाल बनवाया । शिवशम्भु शर्मा ने लार्ड कर्जन की इस 'भड़कबाजी' और 'नुमाइशी' प्रवृत्ति में केवल 'तुमतराक' भरे कामों को देखकर यह उचित समझा कि उन्हें बताया जाए कि वायसराय होकर भी आप भारतीय प्रजा से बहुत दूर हैं । उनके हित से आपका लगाव न होने से आप 'माइलार्ड' होने पर भी इस देश में माई-बाप नहीं बने हैं । इस गुलाम मुल्क की गूंगी प्रजा आपके सामने अपने दु:ख-दर्द नहीं कहती किन्तु वह आपको हिकारत और अवमानना की नजर से देखती है । कौन साहस करे आपसे कुछ कहने का । इसलिए भंगड़ी शिवशंभु को यह दायित्व वहन करना पड़ रहा है ।

यह ठीक है कि इस गुलाम देश की प्रजा आफिशियल प्रतिनिधि बनने का शिवशंभु के पास कोई अधिकार-पत्र या सनद नहीं है तथापि वह इस देश की प्रजा का, यहां के चिथड़ापोश कंगालों का प्रतिनिधि होने का दावा रखता है । क्योंकि उसने इस भूमि में जन्म लिया है । उसका शरीर भारत की मिट्टी से बना है और उसी मिट्टी में अपने शरीर की मिट्टी को एक दिन मिला देने का इरादा रखता है । बचपन में इसी देश की धूल में लोटकर बड़ा हुआ, इसी भूमि के अन्न-जल से उसकी प्राणरक्षा होती है । शिवशंभु को कोई नहीं जानता । जो जानते हैं, वे संसार में एकदम अनजान हैं । उन्हें कोई जानकर भी जानना नहीं चाहता । जानने की चीज शिवशंभु के पास कुछ नहीं है । उसके पास कोई उपाधि नहीं, राजदरबार में उसकी पूछ

नहीं। हाकिमों से हाथ मिलाने की उसकी हैसियत नहीं, उसकी हां में हां मिलानेकी उसकी ताब नहीं। वह एक कपर्दक-शून्य घमंडी ब्राह्मण है। हे राज प्रतिनिधि। क्या उसकी दो-चार बातें सुनिएगा ?

शिवशंभु शर्मा ने अपनी हैसियत और सामर्थ्य की बात जिस गंभीर व्यंग्य में कही है वह भारतीयों की दलित-दमित दशा का ही एक बोलता हुआ शब्दचित्र है। 'बनाम लार्ड कर्ज़न' शीर्षक चिट्ठे में लेखक ने बड़ी प्रखर और निर्भीक वाणी में कर्जन से कहा है कि "जिस पद पर आप आरूढ़ हुए वह आपका मौरूसी नहीं-- नदी नाव संयोग की भांति है। आपके हाथ में कुछ दिन और कुछ करने की शक्ति है। लेकिन माइलार्ड ! क्या आप भी चाहते हैं कि आपके आसपास एक वैसी ही मूर्ति (लार्ड लैंसडौन जैसी) खड़ी हो ? यदि आपको मूर्तियाँ ही स्थापित करनी हैं तो आइए आपको मूर्तियां दिखा दें। "वह देखिए एक मूर्ति है, जो किले के मैदान में नहीं है, पर भारतवासियों के हृदय में बनी हुई है। पहचानिए इसे, इस वीर पुरुष ने मैदान की मूर्ति से इस देश के करोड़ों गरीबों के हृदय में मूर्ति बनवाना अच्छा समझा। यह लार्ड रिपन की मूर्ति है। और देखिए एक स्मृति मंदिर, यह आपके पचास लाख के संगमर्मर से अधिक मजबूत और सैकड़ों गुना अधिक कीमती है। यह स्वर्गीया विक्टोरिया महारानी का सन् १८५८ ई० का घोषणा-पत्र है। आपकी यादगार भी यहीं बन सकती है, यदि इन दो यादगारों की आपके जी में कुछ इज्जत हो।"

लार्ड कर्जन को अपना कार्यकाल पूरा करने के बाद दूसरी बार फिर दो वर्ष के लिए वायसराय नियुक्त किया गया। भारतवासी इस नियुक्ति परु अत्यन्त खिन्न हुए लेकिन वे करते भी क्या—"जो कुछ खुदा दिखाए सो लाचार देखना।" शिवशंभु को भारत प्रभु कर्जन के इस द्विरागमन की सूचना मिली तो उन्होंने भी बेबसी से सिर धुन डाला लेकिन कलम के जरिये माईलार्ड को उनकी पुरानी करनी के लिए कोसते हुए 'श्रीमान् का स्वागत' शीर्षक से दूसरा चिट्ठा लिखा। चिट्ठे में लार्ड कर्जन के काले कारनामों का व्यंग्यमयी भाषा में उल्लेख तो उन्होंने किया ही पर भाग्य-वादी विवश-लाचार भारतीयों की तटस्थ वृत्ति पर भी गहरे प्रहार किए। भारतवासी संघर्षभीरु हैं, किसी भी संकट को स्वीकार करना, निर्लिप्त-

निराकार द्रष्टा की भाँति अतृप्त लोचन से नाटक के पटाक्षेपों को देखना उनका स्वभाव बन गया है। "अथक ऐसे हैं कि कितने ही तमाशे देख गए, पर दृष्टि नहीं हटाते। इन्होंने पृथ्वीराज, जयचंद की तबाही देखी, मुसलमानों की बादशाही देखी। अकबर, बीरबल, खानखाना और तानसेन देखे। शाहजहानी तख्तेताऊस और शाही जलूस देखे। फिर वही तख्त नादिरशाह को उठाकर ले जाते देखा। शिवाजी और औरंगजेब देखे, क्लाइव और हेस्टिंग्स-से वीर बहादुर अंग्रेज देखे। देखते-देखते बड़े शौक से लार्ड कर्जन का हाथियों का जलूस और दिल्ली दरबार देखा। कोई दिखाने वाला चाहिए, भारतवासी देखने को सदा प्रस्तुत हैं। इस गुण में वे मोंछ मरोड़कर कह सकते हैं कि संसार में कोई उनका सानी नहीं।" भारतीयों की यह तमाशाई तबीयत आज भी ज्यों की त्यों है। दिल्ली में रोज जलसे-जलूस रहते हैं और राजधानी की जनता उनमें दर्शकों का फर्ज पूरी तरह अदा करती है। लगता है कि इस मुल्क के बाशिंदों के पास कोई मुस्तकिल काम नहीं है। भीड़-भाड़, जलसे-जलूस, खेल-तमाशे, नाच-गाने, भाषण-नाटक—यही सब होता रहता है और तमाशबीन जनता कामकाज से मुक्त हो इनमें डूबी रहती है। शिवशम्भु इस प्रवृत्ति को ताड़ गए थे और इस पर चोट करना वे न भूले थे।

दूसरी बार वाइसराय होकर आने पर बम्बई में लार्ड कर्ज़न का राजा महाराजाओं ने बड़ी धूमधाम से स्वागत किया। बम्बई की म्युनिस्पैलिटी की ओर से आपके अभिनंदन का विशाल पैमाने पर आयोजन किया गया। इस आयोजन में लार्ड कर्ज़न ने भारतीय जनता के प्रति कृतज्ञता व्यक्त करना तो दूर उसकी कटु शब्दों में आलोचना कर डाली। शिवशम्भु को यह सह्य न हुआ। उन्होंने अपने चिट्ठे में बड़ी स्पष्ट भाषा में बिना किसी लाग-लपेट के लार्ड कर्ज़न को सम्बोधित करते हुए लिखा—"सच मानिए कि आपने इस देश को कुछ नहीं समझा, खाली समझने की शेखी में रहे और आशा नहीं कि इन अगले कई महीनों में भी कुछ समझें। किन्तु इस देश ने आपको खूब समझ लिया और अधिक समझने की जरूरत नहीं रही। × × × आपने गरीब प्रजा की ओर तक भी दृष्टि डालकर नहीं देखा, न गरीबों ने आपको जाना। जब आप अपना पद त्यागकर स्वदेश वापस

जावेंगे तो यह कभी न कह सकेंगे कि भारत की प्रजा का मन अपने हाथ में किया था।

शिवशम्भु की वाणी में न तो कहीं घिघियाहट है और न कहीं मिथ्या अहंकार का दर्प। उन्होंने स्पष्टवादिता को व्यंग्य में सानकर, निर्भीकता का पुट देकर बड़े सहज ढंग से प्रस्तुत किया है। अंग्रेजी राज्य के अखंड प्रताप को शिवशम्भु जानते थे और यह भी जानते थे कि लार्ड कर्ज़न जैसे प्रचंड शासक के विरोध में कुछ भी कहने की शक्ति भारतीयों में नहीं है किन्तु शिवशम्भु न तो भारत के राजा-महाराजा थे और न नौकरशाही के गुलाम पुर्जे। उनका स्वाभिमान परतंत्रता के क्षणों में आहत होने पर भी विनष्ट नहीं हुआ था। इसलिए जब उन्होंने लार्ड कर्ज़न और अंग्रेजों के प्रभुत्व का वर्णन किया तो उस पौराणिक निरंकुश राजा का स्मरण किया जिसे रावण के नाम से जाना जाता है। लेकिन स्मरण की शैली इतनी मोहक और मर्मस्पर्शी कि शिवशम्भु राजनीतिक द्रोह के अपराध में पकड़े न जा सके। भारत के निस्तेज और निर्वीर्य राजा-महाराजों की दशा पर व्यंग्य करते हुए वे कहते हैं—"भारत के राजा अब आपके हुक्म के बंदे हैं। उनको लेकर चाहे जुलूस निकालिए, चाहे दरबार बनाकर सलाम कराइए, चाहे उन्हें विलायत भिजवाइए, चाहे कलकत्ते बुलवाइए, जो चाहे सो कीजिए, वे हाज़िर हैं। आपके हुक्म की तेजी तिब्बत के पहाड़ों की बरफ को पिघलाती है, फारस की खाड़ी का जल सुखाती है, काबुल के पहाड़ों को नरम करती है। जल, स्थल, वायु और आकाश मंडल में सर्वत्र आपकी विजय है। इस धराधाम में अब अंग्रेजी प्रताप के आगे कोई उंगली उठाने वाला नहीं है। इस देश में एक महाप्रतापी राजा के प्रताप का वर्णन इस प्रकार किया जाता था कि इंद्र उसके यहां जल भरता था, पवन उसके यहां चक्की चलाता था, चांद-सूरज उसके यहां रोशनी करते थे, अग्नि उसके यहां भोजन पकाती थी इत्यादि। पर अंग्रेजी प्रताप उससे भी बढ़ गया है। समुद्र अंग्रेजी राज्य का मल्लाह है, पहाड़ों की उपत्यकाएं बैठने के लिए कुर्सी-मूढ़े। बिजली कलें चलाने वाली दासी और हज़ारों मील खबर लेकर उड़ने वाली दूरी, इत्यादि-इत्यादि।"

लार्ड कर्जन को प्रबोधते हुए शिवशम्भु ने भारतीय विचार-दर्शन का

बड़ी मार्मिक शैली में दुहराया है। राजा मुंज को समझाते हुए बालक भोज ने कहा था, "नैकेनापि समंगता वसुमती मुंजस्त्वया यास्यति।" ठीक उसी भाषा में शिवशम्भु कहते हैं—"विक्रम, अशोक और अकबर के साथ यह भूमि नहीं गई। औरंगजेब-अलाउद्दीन इसे मुट्ठी में दबाकर नहीं रख सके। महमूद, तैमूर और नादिर इसे लूट के माल के साथ ऊंटों और हाथियों पर लादकर न ले जा सके। आगे भी यह किसी के साथ नहीं जाएगी, चाहे कोई कितनी ही मजबूती क्यों न करे।"

भारत की प्रजा को यह आशा थी कि दूसरी बार वाइसराय होकर आने पर लार्ड कर्जन भारतीयों के हित के लिए कुछ न कुछ अवश्य करेंगे। उन्हें ऐसी भी आशा थी कि बड़े लाट अपने भाषण में उन सुधारों का उल्लेख करेंगे जो इस बार वे भारत में करना चाहते हैं किंतु उनका प्रथम भाषण भारतीयों की 'आशा का अंत' करने वाला सिद्ध हुआ। शिवशम्भु को भी इस भाषण से गहरी ठेस पहुंची और उन्होंने अपने पांचवें चिट्ठे में अपनी वेदना को बड़ी व्यंग्यमयी भाषा में अभिव्यक्त किया। शिवशम्भु ने पहले ही वाक्य में कहा —"माइलार्ड, अब के आपके भाषण ने नशा किरकिरा कर दिया। आशा से बंधा यह संसार चलता है। रोगी को रोग से, कैदी को कैद से, ऋणी को ऋण से, कंगाल को कंगाली से—इसी प्रकार हरेक क्लेशित व्यक्ति को एक दिन अपने क्लेश से मुक्त होने की आशा होती है। पर हाय! जब उसकी यह आशा भी भंग हो जाए, उस समय उसके कष्ट का क्या ठिकाना—

"किस्मत पे उस मुसाफिरे खस्ता के रोइये।
जो थक गया हो बैठ के मंजिल के सामने।"

अफसोस माइलार्ड! बड़े लाट होकर आपके भारत में पदार्पण करने के समय इस देश के लोग श्रीमानजी से जो-जो आशाएं करते थे और सुख स्वप्न देखते थे, वह सब उड़नछू हो गए।"

शिवशम्भु शर्मा ने भारतीय जलवायु और यहां के नमक का प्रभाव दिखाते हुए लार्ड कर्जन की कृतघ्नता उद्घाटित करने में बड़े कौशल से काम लिया है। भारत का नमक खाकर भी भारतीयों की निंदा करने वाले कर्जन

को निर्दोष ठहराते हुए कहा कि—"यह तो यहां के नमक की तासीर है। यहाँ का नमक खाकर विचार-बुद्धि खो जाती है। दया और सहृदयता भाग जाती है, उदारता उड़नछू हो जाती है। आंखों पर पट्टी बांधकर कानों में ठीठे ठोककर, नाक में नकेल डालकर, आदमी को जिधर-तिधर घसीटे फिरता है और उसके मुख से खुल्लमखुल्ला इस देश की निन्दा कराता है। आदमी के मन में वह (नमक) यही जमा देता है कि जहां का खाना वहां की खूब निन्दा करना और अपनी शेखी मारते जाना।" कर्ज़न के लिए इससे बढ़कर और क्या व्यंग्य हो सकता है।

भारतवर्ष की जनता नाना प्रकार के कष्टों को झेलती हुई भी राजा को दोषी नहीं ठहराती। वह अपने पूर्वजन्म के कर्मों का फल ही कष्ट में देखती है और फिर भी कर्ज़न अपनी कुटिलता में उसे धूर्त कहता है। शिवशम्भु की कर्ज़न को यह कुटिलता सालती है और उसका मन अपने देश की भोली जनता की दरिद्र दशा पर द्रवित हो उठता है। वह कर्ज़न से कहते हैं कि आप नहीं जान सकते कि हम भारतीयों की नीति-परायणता, सत्यवादिता और धर्मनिष्ठा कैसी है। आपके स्वदेशी यहां बड़ी-बड़ी इमारतों में रहते हैं, जैसे रुचि हो वैसे पदार्थ भोग सकते हैं। भारत आपके लिए भोग्य भूमि है। किन्तु इस देश के लाखों आदमी, इस देश में पैदा होकर आवारा कुत्तों की भांति भटक-भटककर मरते हैं। उनको दो हाथ भूमि बैठने को नहीं, पेट भरकर खाने को नहीं, मैले चिथड़े पहनकर उमरें बिता देते हैं। और अंत में एक दिन कहीं पड़कर चुपचाप प्राण दे देते हैं। इस प्रकार क्लेश पाकर मरने पर भी कभी-कभी वह लोग यह कहते हैं कि पापी राजा है, इससे हमारी यह दुर्गति है। माइलार्ड! वे कर्मवादी हैं। वह यही समझते हैं कि किसी का कोई दोष नहीं—सब हमारे पूर्व कर्मों का दोष है। हाय! हाय! ऐसी प्रजा को आप धूर्त कहते हैं।"

हमारे देश में होली का पर्व उत्साह और उमंग का उत्सव है। इस दिन छोटे-बड़े का भेदभाव दूर कर सभी नागरिक समान रूप में भाईचारे का व्यवहार करते हैं। राजा और प्रजा के बीच की दूरी भी होली के दिन मिट जाती है। शिवशम्भु को ऐसे ही किसी दिन अचानक एक मधुर गीत की टेक सुनाई देती है। कोई बड़ी मस्ती से गा रहा है—"चलो चलें आज खेलें

होली कन्हैया घर।" कनरसिया शिवशम्भु खटिया पर बैठ गए, सोचने लगे कि होली खिलैया कहते हैं कि चलो आज कन्हैया के घर होली खेलेंगे। कन्हैया कौन ब्रज के राजकुमार और खेलने वाले कौन, उनकी प्रजा—ब्रज के ग्वाल-बाल। तो क्या आज हम अपने राजा के साथ होली खेल सकते हैं। लेकिन राजा तो दूर सात समुद्र पार है। राजा का केवल नाम सुना है, न राजा को शिवशम्भु ने देखा है और न राजा ने शिवशम्भु को। ख़ैर राजा न सही उसका प्रतिनिधि तो है, ठीक वैसे ही जैसे कृष्ण द्वारका में थे और उद्धव को ब्रज में अपना प्रतिनिधि बनाकर उन्होंने भेजा था। लेकिन आज तो स्थिति ही विचित्र है। "कृष्ण है, उद्धव है, पर ब्रजवासी उनके निकट भी नहीं फटकने पाते। राजा है, राज-प्रतिनिधि है, पर प्रजा की उन तक रसाई नहीं। सूर्य है, धूप नहीं। चंद्र है चांदनी नहीं, माइलार्ड नगर में ही हैं पर शिवशम्भु उनके द्वार तक नहीं फटक सकता है, उसके घर चलकर होली खेलना तो विचार ही दूसरा है। प्रजा की बोली वह नहीं समझता, उसकी बोली प्रजा नहीं समझती। द्वितीया के चांद की तरह कभी-कभी बहुत देर तक नज़र गड़ाने से उसका चंद्रानन दिख जाता है तो दिख जाता है। यदि किसी दिन शिवशम्भु शर्मा के साथ माइलार्ड नगर की दशा देखने चलते तो वे देखते कि इस महानगर की लाखों प्रजा भेड़ों और सूअरों की की भांति सड़े-गंदे झोंपड़ों में पड़ी लोटती है। उनके आसपास सड़ी बदबू और मैले सड़े पानी के नाले बहते हैं, कीचड़ और कूड़े के ढेर चारों ओर लगे हुए हैं। उनके शरीर पर मैले-कुचैले फटे चिथड़े लिपटे हुए हैं, ऐसी विपन्नावस्था में भारत की प्रजा क्या कहकर अपने राजा और उसके प्रतिनिधि को संबोधन करें। क्या यों कहें कि जिस ब्रिटिश राज्य में हम अपनी जन्मभूमि में एक अंगुल भूमि के अधिकारी नहीं, जिसमें हमारे शरीर को फटे चिथड़े भी नहीं जुड़े और न कभी पापी पेट को पूरा भोजन मिला उस की जय हो। उसके राजप्रतिनिधि हाथियों का जलूस निकालकर सबसे बड़े राज्य हाथी पर चंवर-छत्र लगाकर निकलें और स्वदेश में जाकर प्रजा के सुखी होने का डंका बजावें।"

शिवशम्भु शर्मा को लार्ड कर्ज़न के शासनकाल में जिस घोर दुराशा का सामना करना पड़ा वह उनके छठे चिट्ठे से स्पष्ट लक्षित होता है।

शिवशम्भु ने बड़ी स्पष्ट भाषा में कहा है कि अब राजा और प्रजा के मिल कर होली खेलने का समय गया। जो बाकी था, वह कश्मीर नरेश महाराज रणवीरसिंह के साथ समाप्त हो गया। माइलार्ड अपने शासनकाल का सुन्दर से सुन्दर सचित्र इतिहास स्वयं लिखवा सकते हैं, वह प्रजा के प्रेम की परवा क्यों करेंगे। फिर भी शिवशम्भु शर्मा अपने प्रभु तक संदेश पहुंचा देना चाहता है कि वह आपकी गूंगी प्रजा का एक वकील है और जिसके शिक्षित होकर मुंह खोलने तक आप कुछ करना नहीं चाहते।

लार्ड कर्ज़न को दो वर्ष का समय पूरा होने पर इंगलैंड वापस बुला लिया गया था। उसका जंगी लाट किचनर से विरोध हो गया था और ब्रिटिश सरकार ने कर्ज़न का त्यागपत्र स्वीकार कर किचनर की बात मानी थी। 'विदाई संभाषण' शीर्षक चिट्ठे में इस घटना को गुप्तजी ने बड़ीव्यंग्य-मयी शैली में लिखा है। "अब देखते हैं कि जंगी लाट के मुकाबले में आपने पटखनी खाई, सिर के बल नीचे आ रहे। आपके स्वदेश में वही ऊंचे माने गए, आपको साफ नीचा देखना पड़ा, पदत्याग की धमकी से भी ऊंचे न हो सके।" स्वागत के समय जिन मार्मिक शब्दों में लार्ड कर्जन को परामर्श दिया गया है कि वे पठनीय हैं—"इस संसार के आरम्भ में बड़ा भारी पार्थक्य होने पर भी अंत में बड़ी भारी एकता है। समय अंत में सबको अपने मार्ग पर ले आता है। देशपति राजा और भिक्षा मांगकर पेट भरने वाले कंगाल का परिणाम एक ही होता है। कितने ही शासक और नरेश पृथ्वी पर हो गए। आज उनका कहीं पता-निशान नहीं है। थोड़े-थोड़े दिन अपनी नौबत बजा चले गए। आपमें शक्ति नहीं कि पिछले छह वर्षों को लौटा सकें या उनमें जो कुछ हुआ है उसे अन्यथा कर सकें। किंतु विदाई के समय पूरी दृढ़ता एवं निर्भीकता से कर्जन के शासनकाल को दुःखांत नाटक बताना उस समयके संपादक-धर्म का सर्वश्रेष्ठ निदर्शन है। "आपके शासन-काल का नाटक घोर दुःखांत है और अधिक आश्चर्य की बात यह है कि दर्शक तो क्या स्वयं सूत्रधार भी नहीं जानता कि उसने जो खेल सुखांत समझ-कर खेलना प्रारंभ किया था, वह दुःखांत हो जाएगा।"

विदाई के समय लार्ड कर्जन को अपने क्रूर कृत्यों के लिए पश्चात्ताप नहीं हुआ। उसकी मनःस्थिति को समझकर शिवशम्भु ने कहा कि माइलार्ड

जब तक आपके हाथ में शक्ति रही, आपने भारत की भलाई के लिए कुछ नहीं किया। भारत के बिगाड़ने के लिए आपने क्या-क्या नहीं किया किंतु क्या किसी एक मनुष्य के किए किसी विशाल देश का कुछ बिगड़ सकता है। आपने वंगविच्छेद का बीज बोकर इस देश की जनता को जो पीड़ा पहुंचाई है वह क्या कभी भूली जा सकेगी। तुगलक भी आपके ही स्वभाव का एक शासक पांच सौ वर्ष पहले इस देश में हुआ था। लेकिन इसके बाद दौलताबाद बसाने से दिल्ली उजड़ नहीं गई थी और आपके भी वंग-विच्छेद से बंगाल विनष्ट नहीं होगा। "सब ज्यों का त्यों है। बंग देश की भूमि जहां थी वहीं है और उसका हर एक नगर और गांव जहां था वहीं है। कलकत्ता उठाकर चेरापूंजी के पहाड़ पर नहीं रख दिया गया और शिलांग उड़कर हुगली के पुल पर नहीं आ बैठा। बंगविच्छेद करके माइलार्ड ने अपना एक खयाल पूरा किया है। कितने ही खयाली इस देश में अपना खयाल पूरा करके चले गये × × × आपके इस प्रकार के कारनामों से भारतवासियों के के मन में यह बात जम गई है कि अंग्रेजों से भक्तिभाव करना वृथा है, प्रार्थना करना वृथा है और उनके आगे रोना-गाना वृथा है। दुर्बल की वह नहीं सुनते।"

शिवशम्भु के आठ चिट्ठों के अतिरिक्त बाबू बालमुकुंद गुप्त ने 'कर्जनशाही' शीर्षक से भी बड़े व्यंग्य भरे लेख लिखे थे। उन लेखों में कर्जन के कठोर स्वभाव का वर्णन करते हुए उनकी क्रूरताओं को आलंकारिक शैली में व्यक्त किया गया है। कर्जन के विषय में उन्होंने लिखा है—"अहंकार, आत्मश्लाघा, जिद और गालबजाई में लार्ड कर्जन अपने सानी आप निकले। जब से अंग्रेजी राज्य आरंभ हुआ है तब से इन गुणों में आपकी बराबरी करने वाला एक भी बड़ा लाट इस देश में नहीं आया। भारतवर्ष की बहुत-सी प्रजा के मन में धारणा है कि जिस देश में जल न बरसता हो, लार्ड कर्जन पदार्पण करें तो वर्षा होने लगती है, और जहां के लोग अतिवर्षा और तूफान से तंग हों वहां कर्जन के जाने से स्वच्छ सूर्य निकल आता है।" इस प्रकार की अनेक व्यंग्योक्तियां गुप्तजी के लेखों में छिटकी पड़ी हैं। 'मेले का ऊंट' शीर्षक चिट्ठे में मारवाड़ी समाज की कुरीतियों को 'मारवाड़ी ऐसोसियेशन' द्वारा व्यक्त किया गया है। इनमें से एक व्यंग्य उन सेठ-साहूकारों,

रायबहादुरों पर किया गया है जो चापलूसी द्वारा सरकार में प्रतिष्ठा प्राप्त करते हैं। "जिनके बाप-दादा भेड़ की आवाज सुनकर डर जाते थे, जिनको स्वयं चाकू से कलम का डंक काटते भय लगता है उन्हें सरकार ने रायबहादुर बनाया है।"

"जो लिखते अरिहीन पै सदासेल के अंक।
झपत नैन तिन सुतन के कटत कलम को डंक।"

गुप्तजी के पैने व्यंग्य के लिए उनके 'ककराष्टक' और 'होली है' शीर्षक निबंध पठनीय हैं।

बाबू बालमुकुंद गुप्त की शैली ने हिंदी में गद्य के धरातल पर व्यंग्य को प्रतिष्ठित किया। इसके पहले कविता में तो व्यंग्य आ गया था किंतु गद्य के द्वारा गुप्तजी ने उसे व्यावहारिक एवं संप्रेषणीय बनाया। गुप्तजी के चिट्ठों के पाठक अपने समय में सबसे अधिक थे। अंग्रेजी में भी इनका अनुवाद श्री ज्योत्स्येंद्रनाथ बनर्जी ने किया था जो अंग्रेजों में भी चर्चा का विषय बना। हिंदी के कई लेखकों ने इनके अगुकरण का भी प्रयास किया। व्यंग्य-विनोद के माध्यम से राजनीति, समाज, शिक्षा, सुधार और प्रचार के क्षेत्र में जितना काम गुप्तजी ने किया उतना न तो उनसे पहले कोई लेखक कर सका था और न उनके बाद किसी ने इस क्षेत्र में ख्याति अर्जित की। गुप्तजी ने पद्य में भी अनेक रचनाएं कीं किंतु उनकी मौलिक प्रतिभा के दर्शन हमें गद्य में ही होते हैं इसलिए इस लघु लेख में हमने उनकी चुटीली और मार्मिक कविताओं को उदाहरण के रूप में नहीं लिया है। गुप्तजी के पचास से अधिक लेख हैं जो व्यंग्य की दृष्टि से श्लाघ्य होने के साथ तत्कालीन राजनीति, समाज, शिक्षा तथा भारतीय स्थितियों का सजीव चित्र पाठक के सम्मुख उपस्थित करने में समर्थ हैं। भारतेंदु युग के सच्चे वारिस और द्विवेदी युग के उन्नायक के रूप में बाबू बालमुकुंद गुप्त का नाम हिंदी साहित्य के इतिहास में अमिट बना रहेगा।

राणा प्रताप बाग
दिल्ली

विजयेन्द्र स्नातक

श्री:

# शिवशम्भुके चिट्ठे

## [ १ ]

### बनाम लार्ड कर्जन

माइ लार्ड ! लड़कपन में इस बूढ़े भङ्गड़को बुलबुला का बड़ा चाव था। गांवमें कितने ही शौकीन बुलबुलबाज थे। वह बुलबुलें पकड़ते थे, पालते थे और लड़ाते थे। बालक शिवशम्भु शर्म्मा बुलबुलें लड़ानेका चाव नहीं रखता था। केवल एक बुलबुलको हाथपर बिठा कर ही प्रसन्न होना चाहता था। पर ब्राह्मणकुमारको बुलबुल कैसे मिले ? पिता को यह भय कि बालकको बुलबुल दी तो वह मार देगा, हत्या होगी। अथवा उसके हाथसे बिल्ली छीन लेगी तो पाप होगा। बहुत अनुरोधसे यदि पिता ने किसी मित्रकी बुलबुल किसी दिन ला भी दी, तो वह एक घण्टे से अधिक नहीं रह पाती थी। वह भी पिताकी निगरानी में !

सरायके भटियारे बुलबुलें पकड़ा करते थे। गांवके लड़के उनसे दो-दो तीन-तीन पैसेमें खरीद लाते थे। पर बालक शिवशम्भु तो ऐसा नहीं कर सकता था। पिताकी आज्ञा बिना वह बुलबुल कैसे लावे और कहां रखे ; उधर मन में अपार इच्छा थी कि बुलबुल जरूर हाथ पर हो। इसी से जंगल में उड़ती बुलबुल को देखकर जी फड़क उठता था। बुलबुलकी बोली सुनकर आनन्द से हृदय नृत्य करने लगता था। कैसी-कैसी कल्पनाएं हृदय में उठती

थीं। उन सब बातों का अनुभव दूसरों को नहीं हो सकता। दूसरों को क्या होगा, आज यह वही शिवशम्भु है, स्वयं इसीको उस बालकालके अनिर्वचनीय चाव और आनन्दका अनुभव नहीं हो सकता।

बुलबुल पकड़नेकी नाना प्रकारकी कल्पनाएं मन ही मनमें करता हुआ बालक शिवशम्भु सो गया। उसने देखा कि संसार बुलबुलमय है। सारे गांवमें बुलबुलें उड़ रही हैं। अपने घरके सामने खेलनेका जो मैदान है, उसमें सैंकड़ों बुलबुलें उड़ती फिरती हैं। फिर वह सब ऊंची नहीं उड़तीं, बहुत नीची-नीची उड़ती है। उनके बैठने के अड्डे भी नीचे-नीचे हैं। वह कभी उड़कर इधर जाती हैं और कभी उधर, कभी यहां बैठती हैं और कभी वहां, कभी स्वयं उड़ कर बालक शिवशम्भुके हाथकी उंगलियों पर आ बैठती हैं। शिवशम्भु आनन्दमें मस्त होकर इधर-उधर दौड़ रहा है। उसके दो-तीन साथी भी उसी प्रकार बुलबुलें पकड़ते और छोड़ते इधर-उधर कूदते फिरते हैं।

आज शिवशम्भुकी मनोवाञ्छा पूर्ण हुई। आज उसे बुलबुलोंकी कमी नहीं है। आज उसके खेलनेका मैदान बुलबुलिस्तान बन रहा है। आज शिवशम्भु बुलबुलोंका राजा ही नहीं, महाराजा है। आनन्दका सिलसिला यहीं नहीं टूट गया। शिवशम्भुने देखा कि सामने एक सुन्दर बाग है। वहीं से सब बुलबुलें उड़कर आती हैं। बालक कूदता हुआ दौड़कर उसमें पहुंचा। देखा, सोनेके पेड़-पत्ते और सोने ही के नाना रंगके फूल हैं। उन पर सोने की बुलबुलें बैठी गाती हैं और उड़ती फिरती हैं। वहीं एक सोनेका महल है। उसपर सैंकड़ों सुनहरी कलश हैं। उन पर भी बुलबुलें बैठी हैं। बालक दो-तीन साथियों सहित महल पर चढ़ गया। उस समय वह सोनेका बगीचा सोनेको महल और बुलबुलों-सहित एक बार उड़ा। सब कुछ आनन्दसे उड़ता था। बालक शिवशम्भु भी दूसरे बालकों-सहित उड़ रहा था। पर यह आमोद बहुत देर तक सुखदायी न हुआ। बुलबुलोंका खयाल अब बालक के मस्तिष्कसे हटने लगा। उसने सोचा—हैं! मैं कहाँ उड़ा जाता हूं? माता-पिता कहाँ? मेरा घर कहाँ? इस विचारके आते ही सुख-स्वप्न भङ्ग हुआ। बालक कुलबुलाकर उठ बैठा। देखा और कुछ नहीं, अपना ही घर और अपनी ही चारपाई है। मनोराज्य समाप्त हो गया!

आपने माई लार्ड ! जबसे भारतवर्षमें पधारे हैं, बुलबुलोंका स्वप्न ही देखा है या सचमुच कोई करनेके योग्य काम भी किया है ? खाली अपना खयाल ही पूरा किया है या यहाँकी प्रजाके लिए भी कुछ कर्त्तव्य पालन किया ? एक बार यह बातें बड़ी धीरतासे मन में विचारिये । आपकी भारत में स्थितिकी अवधिके पाँच वर्ष पूरे हो गये । अब यदि आप कुछ दिन रहेंगे तो सूदमें, मूलधन समाप्त हो चुका । हिसाब कीजिए, नुमायशी कामों के सिवा कामकी बात आप कौन-सी कर चले हैं और भड़कबाजीके सिवा ड्यूटी और कर्त्तव्य की ओर आपका इस देशमें आकर कब ध्यान रहा है ? इस बारके बजटकी वक्तृता ही आपके कर्त्तव्य-कालकी अन्तिम वक्तृता थी । जरा उसे पढ़ तो जाइये । फिर उसमें आपकी पाँच सालकी किस अच्छी करतूत का वर्णन करते हैं ? आप बारम्बार अपने दो अति तुमतराकसे भरे कामोंका वर्णन करते हैं । एक विक्टोरिया-मेमोरियल हाल और दूसरा दिल्ली-दरबार । पर जरा विचारिये तो यह दोनों काम "शो" हुए या "ड्यूटी" ? विक्टोरिया-मिमोरियल हाल चन्द पेट भरे अमीरोंके एक-दो बार देख आनेकी चीज होगी । उससे दरिद्रोंका कुछ दुःख घट जावेगा या भारतीय प्रजाकी कुछ दशा उन्नत हो जावेगी, ऐसा तो आप भी न समझते होंगे ।

अब दरबारीकी बात सुनिये कि क्या था । आपके खयालसे वह बहुत बड़ी चीज थी । पर भारतवासियों की दृष्टि में वह बुलबुलोंके स्वप्नसे बढ़ कर कुछ न था । जहाँ-जहाँसे वह जुलूसके हाथी आये, वहीं-वहीं सब लौट गए । जिस हाथीपर आप सुनहरी झूलें और सोनेका हौदा लगवाकर छत्रधारणपूर्वक सवार हुए थे, वह अपने कीमती असबाब-सहित जिसका था, उसके पास चला गया । आप भी जानते थे कि वह आपका नहीं और दर्शक भी जानते थे कि आपका नहीं । दरबारमें जिस सुनहरी सिंहासन पर विराजमान होकर आपने भारतके सब राजा-महाराजाओंकी सलामी ली थी, वह भी वहीं तक था और आप स्वयं भली-भांति जानते हैं कि वह आपका न था । वह भी जहां से आया था, वहीं चला गया । यह सब चीजें खाली नुमायशी थीं । भारतवर्षमें वह पहलेहीसे मौजूद थीं । क्या इन सबसे आपका कुछ गुण प्रकट हुआ ? लोग विक्रमको याद करते हैं या

उसके सिंहासनको, अकबरको या उसके तख्तको ? शाहजहांकी इज्जत उसके गुणोंसे थी या तख्तेताऊससे ? आप जैसे बुद्धिमान पुरुषके लिए यह सब बातें विचारनेकी हैं।

चीज वह बननी चाहिए, जिसका कुछ देर कयाम हो। माता-पिताकी याद आते ही बालक शिवशम्भुका सुख-स्वप्न भङ्ग हो गया। दरबार समाप्त होते ही वह दरबार-भवन, वह एम्फीथियेटर तोड़कर रख देनेकी वस्तु हो गया। उधर बनाना, इधर उखाड़ना पड़ा ! नुमायशी चीजोंका यही परिणाम है। उनका तितलियोंका-सा जीवन होता है। माई लार्ड ! आपने कछाड़के चाय वाले साहबोंकी दावत खाकर कहा था कि यह लोग यहां नित्य हैं और हम लोग कुछ दिनके लिए। आपके वह "कुछ दिन" बीत गये। अवधि पूरी हो गई। अब यदि कुछ दिन और मिलें, तो वह किसी पुराने पुण्यके बलसे समझिये। उन्हींकी आशा पर शिवशम्भु शर्म्मा यह चिट्ठा आपके नाम भेज रहा है, जिससे इन मांगे दिनों में तो एक बार आप को अपने कर्त्तव्य का खयाल हो।

जिस पद पर आप आरूढ़ हुए, वह आपका मौरूसी नहीं। नदी-नाव संयोग की भांति है। आगे भी कुछ आशा नहीं कि इस बार छोड़नेके बाद आपका इससे कुछ सम्बन्ध रहे। किन्तु जितने दिन आपके हाथ में शक्ति है, उतने दिन कुछ करने की शक्ति भी है। जो आपने दिल्ली आदिमें कर दिखाया, उसमें आपका कुछ भी न था, पर वह सब कर दिखानेकी शक्ति आपमें थी। उसी प्रकार जानेसे पहले, इस देशके लिए कोई असली काम कर जाने की शक्ति आप में है। इस देशकी प्रजाके हृदयमें कोई स्मृति-मन्दिर बना जानेकी शक्ति आपमें है। पर यह सब तब हो सकता है कि वैसी स्मृतिकी कुछ कदर आपके हृदय में भी हो। स्मरण रहे धातुकी मूर्त्तियोंके स्मृतिचिह्नसे एक दिन किलेका मैदान भर जायेगा। महारानी का स्मृति मन्दिर मैदानकी हवा रोकता था या न रोकता था, पर दूसरों की मूर्तियां इतनी हो जावेंगी कि पचास-पचास हाथ पर हवाको टकराकर चलना पड़ेगा। जिस देश में लार्ड लैंसडौनकी मूर्ति बन सकती है, उसमें और किस-किसकी मूर्त्ति नहीं बन सकती ? माई लार्ड ! क्या आप भी चाहते हैं कि उसके आसपास आपकी भी एक वैसी ही मूर्त्ति खड़ी हो ?

यह मूर्तियां किस प्रकारसे स्मृति चिह्न हैं ? इस दरिद्र देशके बहुतसे धनकी एक ढेरी है, जो किसी काम नहीं आ सकती। एक बार जाकर देखनेसे ही विदित होता है कि वह कुछ विशेष पक्षियों के कुछ देर विश्राम लेनेके अड्डेसे बढ़कर कुछ नहीं है। माइ लार्ड ! आपकी मूर्त्तिकी वहां क्या शोभा होगी ? आइये, मूर्त्तियां दिखावें। वह देखिये, एक मूर्त्ति है, जो किलेके मैदानमें नहीं है, पर भारतवासियों के हृदय में बनी हुई है। पहचानिये, इस वीर पुरुषने मैदानकी मूर्त्ति से इस देशके करोड़ों गरीबों के हृदयमें मूर्ति बनवाना अच्छा समझा। वह लार्ड रिपनकी मूर्त्ति है। और देखिये, एक स्मृति मन्दिर यह आपके पचास लाख के सङ्गमरमर वाले से अधिक मजबूत और सैकड़ों गुना कीमती है। यह स्वर्गीया विक्टोरिया महारानी का सन् १८५८ ई० का घोषणा पत्र है। आपकी यादगार भी यही बन सकती है, यदि इन दो यादगारों की आपके जी में कुछ इज्जत हो।

मतलब समाप्त हो गया। जो लिखना था, वह लिखा गया। अब खुलासा बात यह है कि एक बार शो और ड्यूटीका, मुकाबिला कीजिए। शोको शो ही समझिये। शो ड्यूटी नहीं है। माई लार्ड ! आपके दिल्ली दरबार की याद कुछ दिन बाद उतनी ही रह जावेगी, जितनी शिवशम्भु शर्म्माके सिर में बालकपनके उस सुख-स्वप्न की है !

('भारतमित्र', ११ अप्रैल सन् १९०३ ई०)

[ २ ]

## श्रीमान्का स्वागत

जो अटल है, वह टल नहीं सकती। जो होनहार है, वह होकर रहती है। इसीसे फिर दो वर्षके लिए भारत के वैसराय और गवर्नर-जनरल होकर लार्ड कर्जन आते हैं। बहुत से विघ्नोंको हटाते और बाधाओं को भगाते फिर एक बार भारतभूमिमें आपका पदार्पण होता है। इस शुभयात्रा के

लिए वह गत नवम्बर को सम्राट एडवर्डसे भी विदा ले चुके हैं। दर्शन में अब अधिक विलम्ब नहीं है।

इस समय भारतवासी यह सोच रहे हैं कि आप क्यों आते हैं और आप यह जानते भी हैं कि आप क्यों आते हैं। यदि भारतवासियोंका वश चलता तो आपको न आने देते और आपका वश चलता तो और भी कई सप्ताह पहले आ विराजते। पर दोनों ओर की बाग किसी और हीके हाथमें है। निरे बेवश भारतवासियोंका कुछ वश नहीं है और बहुत बातोंपर वश रखने वाले लार्ड कर्जनको भी बहुत बातों में बेबश होना पड़ता है और उक्त श्रीमान्को अपने चलनेमें विलम्ब देखना पड़ा है। कवि कहता है—

"जो कुछ खुदा दिखाये, सो लाचार देखना।"

"अभी भारतवासियोंको बहुत कुछ देखना है और लार्ड कर्जन को भी बहुत कुछ। श्रीमान्के नये शासन-कालके यह दो वर्ष निसन्देह देखनेकी वस्तु होंगे। अभीसे भारतवासियोंकी दृष्टियां सिमटकर उस ओर जा पड़ी हैं। यह जबरदस्त द्रष्टा लोग अब बहुत कालसे केवल निर्लिप्त निराकार तटस्थ द्रष्टाकी अवस्थामें अतृप्त लोचनसे देख रहे हैं और न जाने कब तक देखे जावेंगे। अथक ऐसे हैं कि कितने ही तमाशे देखे गये, पर दृष्टि नहीं हटाते हैं। उन्होंने पृथ्वीराज, जयचन्द की तबाही देखी, मुसलमानों की बादशाही देखी। अकबर, बीरबल, खानखाना और तानसेन देखे, शाहजहानी तख्ते-ताऊस और शाही जुलूस देखे। फिर वही तख्त नादिरको उठाकर ले जाते देखा। शिवाजी और औररंगजेब देखे। क्लाइव, हेष्टिंगससे वीर अंग्रेज देखे। देखते-देखते बड़े शौकसे लार्ड कर्जनका हाथियोंका जुलूस और दिल्ली दरबार देखा। अब गोरे पहलवान मिस्टर सेण्डोकी छातीपर कितने ही मन बोझ उठाना देखनेको टूटे पड़ते हैं। कोई देखानेवाला चाहिये, भारतवासी देखनेको सदा प्रस्तुत हैं। इस गुणमें वह मोंछ मरोड़कर कह सकते हैं कि संसारमें कोई उनका सानी नहीं। लार्ड कर्जन भी अपनी शासित प्रजाका यह गुण जान गये थे, इसीसे श्रीमान्ने लीलामय रूप धारण करके कितनी ही लीलाएं दिखायीं।

इसीसे लोग बहुत कुछ सोच-विचार कर रहे हैं कि इन दो वर्षोंमें भारत प्रभु लार्ड कर्जन और क्या-क्या करेंगे। पिछले पांचसालसे अधिक समयमें

श्रीमान्‌ने जो कुछ किया, उसमें भारतवासी इतना समझने लगे हैं कि श्रीमान्‌की रुचि कैसी है और कितनी बातोंको पसन्द करते हैं। यदि वह चाहें, तो फिर हाथियोंका एक बड़ा भारी जुलूस निकलवा सकते हैं। पर उसकी वैसी कुछ जरूरत नहीं जान पड़ती। क्योंकि जो जुलूस वह दिल्ली में निकलवा चुके हैं, उसमें सबसे ऊंचे हाथी पर बैठ चुके हैं। उससे ऊंचा हाथी यदि सारी पृथ्वी में नहीं, तो भारतवर्ष में और नहीं है। इसीसे फिर किसी हाथी पर बैठने का श्रीमान् को और क्या चाव हो सकता है। उससे ऊंचा हाथी और नहीं है। ऐरावत का केवल नाम है, देखा किसीने नहीं है। मेमथकी हड्डियां किसी-किसी अजायबखानेमें उसी भांति आश्चर्य्य-की दृष्टि से देखी जाती हैं, जैसे श्रीमान् के स्वदेशके अजायबखाने में कोई छोटा-मोटा हाथी। बहुत लोग कह सकते हैं कि हाथी की छोटाई-बड़ाई पर बात नहीं, जुलूस निकले तो फिर भी निकल सकता है। दिल्ली नहीं तो और कहीं सही। क्योंकि दिल्ली में आतशबाजी खूब चल चुकी थी, कलकत्ते में फिर चलायी गयी। दिल्लीमें हाथियोंकी सवारी हो चुकनेपर भी कलकत्ते में रोशनी और घोड़ागाड़ीका तार जमा था, कुछ लोग कहते हैं कि जिस काम को लार्ड कर्जन पकड़ते हैं, पूरा करके छोड़ते हैं। दिल्ली-दरबार में कुछ बातों की कसर रह गयी थी। उदयपुर के महाराणा न तो हाथियोंके जुलूसमें साथ चल सके, न दरबार में हाजिर होकर सालामी देने का मौका उनको मिला। इसी प्रकार बड़ौदा-नरेश हाथियोंके जुलूस में शामिन न थे। वह दरबार में भी आये, तो बड़ी सीधी-सादी पोशाकमें—इतनी सीधी-साधीमें, जितनी से आज कलकत्तेमें फिरते हैं। वह ऐसा तुमतराक और ठाठबाटका समय था कि स्वयं श्रीमान् वैसरायको पतलून तक कारचोबी पहनना और राजा-महाराजाओं को काठकी तथा ड्यूक आफ कनाट को चांदीकी कुरसीपर बिठाकर स्वयं सोने के सिंहासनपर बैठना पड़ा था। उस मौकेपर बड़ौदा-नरेशका इतनी सफाई और सादगीसे निकल जाना, एक नयी आन थी। इसके सिवा उन्होंने झुकके सलाम नहीं किया, बड़ी सादगी से हाथ मिलाकर चल दिये थे। यह कई एक कसरें ऐसी हैं, जिनको मिटानेको फिर दरबार हो सकता है। फिर हाथियोंका जुलूस निकल सकता है।

इन लोगोंके विचारमें कलाम नहीं। पर समय कम है, काम बहुत होंगे। इसके सिवा कई राजा-महाराजा पहले दरबारहीमें खर्च से इतने दब चुके हैं कि श्रीमान् लार्ड कर्जनके बाद यदि दो वैसराय और आवें और पांच-पांचकी जगह सात-सात साल तक शासन करें, तब तक भी उनका सिर उठाना कठिन है। इससे दरबार या हाथियों के जुलूसकी फिर आशा रखना व्यर्थ है। पर सुना है कि अबके विद्या का उद्धार श्रीमान् जरूर करेंगे। उपकारका बदला देना महत् पुरुषों का काम है। विद्याने आपको धनी किया है, इससे आप विद्याको धनी किया चाहते हैं। इसीसे कंगालोंसे छीनकर आप धनियों को विद्या देना चाहते हैं। इससे विद्या का वह कष्ट मिट जावेगा, जो उसे कंगालको धनी बनाने में होता है। नींव पड़ चुकी है, नमूना कायम होनेमें देर नहीं। अब तक गरीब पढ़ते थे, इससे धनियोंकी निन्दा होती थी कि वह पढ़ते नहीं। अब गरीब न पढ़ सकेंगे, इससे धनी पढ़ें या न पढ़ें, उनकी निन्दा न होगी। इस तरह लार्ड कर्जन की कृपा उन्हें वेपढ़े भी शिक्षित कर देगी।

और कई काम हैं, कई कमीशनोंके कामका फैसिला करना है, कितनी ही मिशनोंकी कारवाईका नतीजा देखना है। काबुल है, काशमीर है। काबुल में रेल चल सकती है। काशमीरमें अंगरेजी बस्ती बस सकती है। चायके प्रचार की भांति मोटरगाड़ी के प्रचार की इस देशमें बहुत जरूरत है। बंगालदेश का पार्टीशन भी एक बहुत जरूरी काम है। सबसे जरूरी काम विक्टोरिया-मिमोरियल हाल है। सन् १८५८ ई० की घोषणाको अब भारतवासियों को अधिक स्मरण रखने की जरूरत न पड़ेगी। श्रीमान् स्मृतिमन्दिर बनवाकर स्वर्गीया महारानी विक्टोरिया का ऐसा स्मारक बनवा देंगे, जिसको देखते ही लोग जान जावेंगे कि महारानी वह थी, जिनका यह स्मारक है!

बहुत बातें हैं। सबको भारतवासी अपने छोटे दिमागोंमें नहीं ला सकते। कौन जानता है कि श्रीमान् लार्ड कर्जनके दिमाग में कैसे-कैसे आली खयाल भरे हुए हैं। आपने स्वयं फरमाया था कि बहुत बातों में हिन्दुस्थानी अंगरेजोंका मुकाबला नहीं कर सकते। फिर लार्ड कर्जन तो इंग्लैण्ड के रत्न हैं। उनके दिमागकी बराबरी करनेकी गुस्ताखी करने की यहां के लोगों

को यह बूढ़ा भंगड़ कभी सलाह नहीं दे सकता। श्रीमान् कैसे आली दिमाग शासक हैं, यह बात उनके उन लगातार कई व्याख्यानोंसे टपकी पड़ती है, जो श्रीमान् ने विलायत में दिये थे और जिनमें विलायतवासियों को यह समझाने की चेष्टा की थी कि हिन्दुस्थान क्या वस्तु है। आपने साफ दिखा दिया था कि विलायतवासी यह नहीं समझ सकते कि हिन्दुस्तान क्या है। हिन्दुस्थानको श्रीमान् स्वयं ही समझते हैं। समझते तो क्या समझते ? विलायतमें उतना बड़ा हाथी कहां, जिसपर वह चंवर-छत्र लगाकर चढ़े थे ? फिर कैसे समझा सकते कि वह किस उच्च श्रेणीके शासक हैं। यदि कोई ऐसा उपाय निकल सकता, जिसमें वह एक बार भारतको विलायत में खींच ले जा सकते, तो विलायतवालोंको समझा सकते कि भारत क्या है और श्रीमान्का शासन क्या ? आश्चर्य नहीं, भविष्यमें ऐसा कुछ उपाय निकल आवे, क्योंकि विज्ञान अभी बहुत कुछ करेगा।

भारतवासी जरा भय न करें, उन्हें लार्ड कर्जनके शासन में कुछ करना न पड़ेगा। आनन्द-ही-आनन्द है। चैन से भंग पियो और मौजें उड़ाओ। नजीर खूब कह गया है :—

कूंडीके नकारेपै खुतकेका लगा डंका।
नित भंग पीके प्यारे दिन-रात बजा डंका॥
पर एक प्याला इस बूढ़े ब्राह्मण को देना भूल न जाना।

(भारतमित्र २६ नवम्बर सन् १९०४)

[ ३ [

## वैसराय का कर्त्तव्य

माइ लार्ड ! आपने इस देश में फिर पदार्पण किया, इससे यह भूमि कृतार्थ हुई। विद्वान, बुद्धिमान और विचारशील पुरुषोंके चरण जिस भूमि-पर पड़ते हैं, वह तीर्थ बन जाती है। आपमें उक्त तीन गुणोंके सिवा चौथा

गुण राजशक्ति का है। अतः आपके श्रीचरण-स्पर्शसे भारतभूमि तीर्थसे भी कुछ बढ़कर बन गई। आप गत मंगलवारको फिरसे भारत के राजसिंहासन-पर सम्राट के प्रतिनिधि बनकर विराजमान हुए। भगवान आपका मंगल करे और इस पतित देशके मंगलकी इच्छा आपके हृदयमें उत्पन्न करे।

बम्बईमें पांव रखते ही आपने अपने मन की कुछ बातें कह डाली हैं। यद्यपि बम्बई की म्यूनिसिपलिटीने वह बातें सुननेकी इच्छा अपने अभि-नन्दन-पत्रमें प्रकाशित नहीं की थी, तथापि आपने बेपूछे ही कह डालीं। ठीक उसी प्रकार बिना बुलाये यह दीन भंगड़ ब्राह्मण शिवशम्भु शर्म्मा तीसरी बार अपना चिट्ठा लेकर आपकी सेवामें उपस्थित है। इसे भी प्रजाका प्रतिनिधि होने का दावा है। इसीसे यह राज-प्रतिनिधिके सम्मुख प्रजाका कच्चा चिट्ठा सुनाने आया है। आप सुनिये न सुनिये, यह सुनाकर ही जावेगा।

अवश्य ही इस देशकी प्रजाने इस दीन ब्राह्मणको अपनी सभामें बुलाकर कभी अपने प्रतिनिधि होने का टीका नहीं दिया और न कोई पट्टा ही लिख दिया है। आप जैसे बाजाबता राजप्रतिनिधि हैं, वैसा बाजाबता शिवशम्भु प्रजाका प्रतिनिधि नहीं है। आपको सम्राट ने बुलाकर अपना वैसराय फिर से बनाया। विलायती गजटमें खबर निकली। वही खबर तार द्वारा भारतमें पहुंची। मार्गमें जगह-जगह स्वागत हुआ। बम्बईमें स्वागत हुआ। कलकत्तेमें कई बार गजट हुआ। रेलसे उतरे और राजसिंहासन पर बैठते समय दो बार सलामीकी तोपें सर हुईं। कितने ही राजा नवाब बेगम आपके दर्शनार्थ बम्बई पहुंचे। बाजे बजते रहे, फौजें सलामी देती रहीं। ऐसी एक भी सनद प्रजा-प्रतिनिधि होनेकी शिवशम्भु के पास नहीं है। तथापि वह इस देश की प्रजा का, यहां के चिथड़ापोश कंगालों का प्रति-निधि होने का दावा रखता है। क्योंकि उसने इस भूमिमें जन्म लिया है। उसका शरीर भारत की मिट्टी से बना है और उसी मिट्टी में अपने शरीर की मिट्टी को एक दिन मिला देनेका इरादा रखता है। बचपनमें इसी देश की धूलमें लोटकर बड़ा हुआ, इसी भूमिके अन्न-जलसे उसकी प्राण-रक्षा होती है। इसी भूमि से कुछ आनन्द हासिल करने को उसे भंग की चन्द पत्तियां मिल जाती हैं। गांवमें उसका कोई झोंपड़ा नहीं है; इस पर भूमि-

को छोड़कर उसका संसारमें कहीं ठिकाना भी नहीं है। इस भूमिपर उसका जरा स्वत्व न होनेपर भी इसे वह अपनी समझता है।

शिवशम्भु को कोई नहीं जानता। जो जानते हैं, वह संसारमें एकदम अनजान हैं! उन्हें कोई जानकर भी जानना नहीं चाहता। जानने की चीज शिवशम्भु के पास कुछ नहीं है। उसके कोई उपाधि नहीं, राज-दरबार में उसकी पूछ नहीं। हाकिमसे हाथ मिलानेकी उसकी हैसियत नहीं। उनकी हां में हां मिलने की उसे ताब नहीं। वह एक कपर्दकशून्य घमण्डी ब्राह्मण है। हे राजप्रतिनिधि! क्या उसकी दो-चार बातें सुनियेगा?

आपने बम्बईमें कहा है कि भारतभूमिको मैं किस्सा-कहानीकी भूमि नहीं, कर्त्तव्यभूमि समझता हूं। उसी कर्त्तव्य के पालन के लिये आपको ऐसे कठिन समय में भी दूसरी बार भारत में आना पड़ा। माइ लार्ड! इस कर्त्तव्यभूमिको हम लोग कर्म्मभूमि कहते हैं। आप कर्त्तव्यपालन करने आये हैं और हम कर्म्मों का भोग भोगने। आपके कर्त्तव्यपालनकी अवधि है, हमारे कर्म्मभो की अवधि नहीं। आप कर्त्तव्यपालन करके कुछ दिन पीछे चले आवेंगे। हमें कर्म्म के भोग भोगते-भोगते यहीं समाप्त होना होगा और न जाने फिर भी कब तक वह भोग समाप्त होगा। जब थोड़े दिन के लिये आपका इस भूमिसे स्नेह है, तो हम लोगों का कितना भारी स्नेह होना चाहिये, यह अनुमान कीजिये; क्योंकि हमारा इस भूमिसे जीने-मरने-का साथ है।

माइ लार्ड! यद्यपि आपको इस बातका बड़ा अभिमान है कि अंग्रेजों-में आपकी भांति भारतवर्षके विषयमें शासन-नाति समझने वाला और शासन करनेवाला कोई नहीं है। यह बात विलायत में भी आपने कई बार हेरफेर लगाकर कही और इस बार बम्बईमें उतरते ही फिर कही। आप इस देश में रहकर ७२ महीने तक जिन बातोंकी नींव डालते रहे, अब उन्हें २४ मास या उससे कम में पूरा कर जाना चाहते हैं। सरहदों पर फौलादी दीवार बना देना चाहते हैं, जिससे इस देश की भूमिको कोई बाहरी शत्रु उठाकर अपने घर में न ले जावे! अथवा जो शान्ति आपके कथनानुसार धीरे-धीरे यहां संचित हुई है, उसे इतना पक्काकर देना चाहते हैं कि आपके बाद जो वैसराय आपके राजसिंहासनपर बैठे, उसे शौकीनी और खेल-

तमाशेके सिवा दिनमें और नाच बाल या निद्रा के सिवा और रातको कुछ करना न पड़ेगा। पर सच जानिये कि आपने इस देश को कुछ नहीं समझा। खाली समझने की शेखी में रहे और आशा नहीं कि इन अगले कई महीनों में भी कुछ समझें। किन्तु इस देश में आपको खूब समझ लिया और अधिक समझने की जरूरत नहीं रही। यद्यपि आप कहते हैं कि यह कहानीका देश नहीं, कर्त्तव्य का देश है, तथापि यहांकी प्रजाने समझ लिया है, कि आपका कर्त्तव्य ही कहानी है। एक बड़ा सुन्दर मेल हुआ था अर्थात् आप बड़े घमण्डी शासक हैं और यहां की प्रजा के लोग भी बड़े भारी घमण्डी। पर कठिनाई इस बातकी है कि दोनों का घमण्ड दो तरह का है। आपको जिन बातों का घमण्ड है, उन पर यहां के लोग हंस पड़ते हैं; यहांके लोगों को जो घमण्ड है, उसे आप समझते नहीं और शायद समझेंगे भी नहीं।

जिन आडम्बरों को करके आप अपने मन में बहुत प्रसन्न होते हैं कि बड़ा कर्तव्यपालन किया, वह इस देशकी प्रजा की दृष्टि में कुछ भी नहीं है। वह इतने आडम्बर देख-सुन चुकी और कल्पना कर चुकी है कि और किसी आडम्बरका असर उस पर नहीं हो सकता। आप सरहद को लोहे की दीवार से मजबूत करते हैं। यहां की प्रजा ने पढ़ा है कि एक राजा ने पृथिवी को काबू में करके स्वर्ग में सीढ़ी लगानी चाही थी। आप और लार्ड किचनर मिलकर जो फौलादी दीवार बनाते हैं, उससे बहुत मजबूत एक लार्ड कैनिंग बना गये थे। आपने भी बम्बई की स्पीच में कैनिंगका नाम लिया है। आज ४६ साल हो गये, वह दीवार अटल-अचल खड़ी हुई है। वह स्वर्गीया महारानीका घोषणापत्र है, जो एक नवम्बर १८५८ ई० को कैनिंग महोदयने सुनाया था। वही भारतवर्षके लिए फौलादी दीवार है। वही दीवार भारत की रक्षा करती है। उसी दीवार को भारतवासी अपना रक्षक समझते हैं। उस दीवारके होते आपके या लार्ड किचनरके कोई दीवार बनाने की जरूरत नहीं है। उसकी आड़में आप जी चाहे जितनी मजबूत दीवारों की कल्पना कर सकते हैं।

आडम्बरसे इस देशका शासन नहीं हो सकता। आडम्बरका आदर इस देश की कंगाल प्रजा नहीं कर सकती। आपने अपनी समझमें बहुत कुछ किया; पर फल यह हुआ कि विलायत जाकर वह सब अपने ही मुंहसे

सुनाना पड़ा। कारण यह है कि करनेसे अधिक कहनेका आपका स्वभाव है। इससे आपका करना भी कहे बिना प्रकाशित नहीं होता। यहांकी अधिक प्रजा ऐसी है, जो अब तक भी नहीं जानती कि आप यहांके वैसराय और राजप्रतिनिधि हैं और एक बार विलायत जाकर फिरसे भारतमें आये हैं। आपने गरीब प्रजा की ओर न कभी दृष्टि खोलकर देखा, न गरीबोंने आपको जाना। अब भी आपकी बातोंसे आपकी वह चेष्टा नहीं पाई जाती। इससे स्मरण रहे कि जब अपने पदको त्यागकर आप फिर स्वदेशमें जावेंगे, तो चाहे आपको अपने कितने ही गुण-कीर्तन करनेका अवसर मिले, यह तो भी न कह सकेंगे कि कभी भारतकी प्रजाका मन भी अपने हाथमें किया था!

यह वह देश है, जहांकी प्रजा एक दिन पहले रामचन्द्रके राजतिलक पानेके आनन्दमें मस्त थी और अगले दिन अचानक रामचन्द्र बनको चले, तो रोती-रोती उनके पीछे जाती थी। भरतको उस प्रजाका मन प्रसन्न करनेके लिये कोई भारी दरबार नहीं करना पड़ा, हाथियोंका जुलूस नहीं निकालना पड़ा, वरञ्च दौड़कर वनमें जाना पड़ा और रामचन्द्रको फिर अयोध्यामें लानेका यत्न करना पड़ा। जब वह न आये, तो उनकी खड़ाऊं को सिरपर धरकर अयोध्या तक आये और खड़ाऊंओंको राजसिंहासनपर रखकर स्वयं चौदह साल तक बल्कल धारण करके उनकी सेवा करते रहे। तब प्रजाने समझा कि भरत अयोध्याका शासन करने योग्य हैं।

माइ लार्ड! आप वक्तृता देनेमें बड़े दक्ष हैं। पर यहां वक्तृताका कुछ और ही वजन है। सत्यवादी युधिष्ठिरके मुखसे जो निकल जाता, वही होता था। आयुभरमें उसने एक बार बहुत भारी पोलिटिकल जरूरत पड़नेसे कुछ सहज-सा झूठ बोलनेकी चेष्टा की थी। वही बात महाभारतमें लिखी हुई है। जब तक महाभारत है, वह बात भी रहेगी। एक बार अपनी वक्तृताओंसे इस विषयको मिलाइये और फिर विचारिये कि इस देशकी प्रजाके साथ आप किस प्रकार अपना कर्त्तव्य पालन करेंगे। साथ ही इस समय इस अधेड़ भंगड़ ब्राह्मणको अपनी भाँग-बूटीकी फिकर करनेकी आज्ञा दीजिये।

('भारतमित्र', १७ दिसम्बर सन् १९०४)

[ ४ ]

## पीछे मत फेंकिये

माइ लार्ड ! सौ साल पूरे होनेमें कई महीनोंकी कसर है। उस समय ईस्ट इण्डिया कम्पनीने लार्ड कार्नवालिसको दूसरी बार इस देश का गवर्नर-जनरल बनाकर भेजा था। तबसे अब तक आप ही को भारतवर्षका फिरसे शासक बनकर आनेका अवसर मिला है। सौ वर्ष पहलेके उस समयकी ओर एक बार दृष्टि कीजिये। तबमें और अबमें कितना अन्तर हो गया है, क्यासे क्या हो गया है। जागता हुआ रंक अति चिन्ताका मारा सो जावे और स्वप्नमें अपनेको राजा देखे, द्वार पर हाथी झूमते देखे अथवा अलिफलैलाके अबुलहसनकी भांति कोई तरुण युवक प्यालेपर उड़ाता घरमें बेहोश हो और जागनेपर आंखें मलते-मलते अपने को बगदाद का खलीफा देखे, आलीसान सजे महलकी शोभा उसे चक्करमें डाल दे, सुन्दरी दासियोंके जेवर और कामदार वस्त्रोंकी चमक उसकी आंखोंमें चकाचौंध लगा दे तथा सुन्दर बाजों और गीतोंकी मधुर ध्वनि उसके कानोंमें अमृत ढालने लगे—तब भी उसे शायद आश्चर्य न हो, जितना सौ साल पहले के भारतमें अंगरेजी राज्यकी दशाको आजकलकी दशाके साथ मिलानेसे हो सकता है।

जुलाई सन् १८०५ ई० लार्ड कार्नवालिस दूसरी बार भारतके गवर्नर-जनरल होकर कलकत्तेमें पधारे थे। उस समय ईस्ट इण्डिया कम्पनीकी सरकारपर चारों ओरसे चिन्ताओंकी भरमार हो रही थी, आशंकाएं उसे दम नहीं लेने देती थीं। हुलकरसे एक नई लड़ाई होनेको थी। सेंधियासे लड़ाई चलती थी। खजानेमें बरकत-ही-बरकत थी। जमीनका कर वसूल होनेमें बहुत देर थी। युद्धस्थलमें लड़नेवाली सेनाओंको पांच-पांच महीनेसे तनख्वाह नहीं मिली थी। विलायतके धनियोंमें कम्पनीका कुछ विश्वास न था। सत्तर सालका बूढ़ा गवर्नर-जनरल यह सब बातें देखकर घबराया हुआ था। उससे केवल यही बन पड़ा कि दूसरी बार पदारूढ़ होनेके तीन ही मास पीछे गाजीपुरमें जाकर प्राण दे दिया। कई दिन तक इस बातकी खबर भी लोगोंने नहीं जानी। आज विलायतसे भारत तक दिनमें कई बार तार दौड़

